मदन गोस्वामी

# शिशुपालवधम्

( ३-४ सर्गः )



सम्पादक : अनुवादक
पं० जनार्दनशास्त्री पाण्डेय



...लाल बनारसीदास
... :: पटना :: वाराणसी

प्रकाशक, पुस्तक विक्रेता
मुख्यकार्यालय : बंगलो रोड, जवाहरनगर, दिल्ली
शाखाएं : चौक, वाराणसी ( उ० प्र० )
: अशोकराजपथ, पटना ( बिहार )



प्रथम संस्करण
१९७२
मूल्य : २-५०



श्री सुन्दरलालजैन, मोतीलाल बनारसीदास, चौक, वाराणसी द्वारा प्रकाशित
तथा चन्द्र प्रकाश प्रेस, लाजपतनगर, वाराणसी द्वारा मुद्रित ।

# तृतीय सर्ग

## श्रीकृष्णका प्रस्थान

उद्धवजीकी उक्ति सुन लेनेके बाद युद्धका आग्रह छोड़कर युधिष्ठिरके यज्ञमें ही सम्मिलित होनेका विचार करके भगवान् श्रीकृष्णने इन्द्रप्रस्थके लिए प्रस्थान किया। चलते समय उन्होंने श्वेतच्छत्र, चंवर, मुकुट, कुण्डल, बाजूबन्द, कङ्कण, मुक्ताहार, कौस्तुभमणि, वैजयन्तीमाला और पीताम्बर धारण किया जिससे उनकी उस समय अद्भुत शोभा हो रही थी। उन्हें जाते देख द्वारकाकी युवतियोंने साथ चलनेके लिए उन्हें घेर लिया। वे जिसकी ओर आँख उठाकर देख लेते थे वह लज्जासे झुक जाती थी। फिर एक-एक करके सुदर्शनचक्र, कौमोदकी गदा, नन्दक नामका खड्ग, शार्ङ्गधनुष ये दिव्य अस्त्र भी उनके पास आ गये और पाञ्चजन्य शंखका शब्द भी सुन पड़ा। इस प्रकार सज-धजकर वे रथमें ज्यों ही आरूढ़ हुए त्यों ही रथकी पताकामें गरुड़ भी आ पहुँचा। ऐसा प्रतीत होता था कि त्रिभुवनको उदरमें रखनेवाले भगवान् कृष्ण ज्यों-ज्यों पैर बढ़ा रहे हैं त्यों-त्यों पृथ्वी भार से दब रही है और शेष हाथोंका सहारा देकर बड़ी कठिनतासे पृथ्वीको थामे हैं। उनके पीछे-पीछे अपार यादवोंकी सेना भी चल पड़ी। द्वारकाकी सुनहरी भूमि पर सेनाके हाथियोंका ललाई लिया सांवला मदजल सनजानेसे और रथोंके पहियों द्वारा चूर-चूर होनेसे मोरपंखोंके रंगबिरंगे चूर्ण सा दीखने लगा। सवारों द्वारा रोके जानेपर भी अगले पैरोंको उठाये हुए सेनाके घोड़े आगे-आगे रास्ता रोके हुएसे हाथियोंको जैसे लांघ जाना चाहते हों। मार्गमें धूलके खेल करते हुए बच्चोंको कुचल जानेकी डरसे उनकी माताएँ हटाने लगीं। भगवान्‌को देखनेके लिये अपार जन-समूह उमड़ पड़ा। भीड़के कारण भगवान्‌का रथ इतना धीरे-धीरे चलने लगा कि उन्हें पता ही नहीं चला कि कब द्वारका से बाहर आगये।

## द्वारका वर्णन

बाहर आनेपर उन्होंने द्वारकाको देखा जो समुद्रके बीचोंबीच बड़वाग्निकी लौ जैसी, विधातासे बनाये हुए पृथ्वीके चित्र जैसी, विश्वकर्मा द्वारा अपना सम्पूर्ण कौशल लगाकर बनाई गई स्वर्ग की छाया जैसी दीख रही थी। परकोटेके चारों ओर समुद्रकी लहरोंसे उछाले हुए शंखोंके ढेर लगे थे। बाजार रत्नोंसे पटे थे प्रतीत होता था कि यहांकी नालियोंसे बहकर जो रत्न समुद्रमें जाते हैं उन्हींसे समुद्र रत्नाकर कहलाता है। समुद्रकी लहरें ऊँची से ऊँची उठनेपर भी इसके प्राकार ( परकोटे )को लांघ नहीं पाती थी। बादल इसके

परकोटेसे टकराकर बाहर ही बरसते थे। यहाँकी स्त्रियाँ अप्सराओंसे भी सुन्दर थीं वे जब चांदनी रातमें ऊँचे स्फटिकके महलोंकी छतोंसे झांकती थी तो लगता था आकाशसे देख रही हों। रात्रिमें चन्द्रकान्त मणियोंके पिघलनेसे छतोंसे नाले बहने लगते थे। मणियोंसे बनी दीवालोंपर गवाक्षोंसे चांदनी पड़नेसे दीया बुझानेपर भी प्रकाश ही रहता था। दीवालें अत्यन्त चिकनी होनेसे उनपर चित्र तो नहीं बन पाते थे किन्तु देखनेवालोंके प्रतिबिम्ब पड़नेसे सजीव चित्रसे लगते थे। मरकत मणियोंसे बनी घरकी देहलियोंमें भोलीभाली स्त्रियोंको गोबरसे लीपलेनेका भ्रम होता था। छतोंपर बने हुए कृत्रिम कबूतरोंको असली समझकर मारनेकी घातमें बैठा हुआ बिल्ला भी कृत्रिम जैसा ही लगता था (अर्थात् कृत्रिम और वास्तविक का भेद करना कठिन था)। चन्द्रमुखी युवती वधुओंको लेकर यहाँके युवक छज्जोंपर एकांतमें विहार करते थे। अपनी सुगन्धसे युवकोंको मोहित करनेके लिए सुन्दरियोंके मुख और मद्य जैसे होड़ करते थे। यहांके लोग सरल, निर्दोष, मर्यादाको न छोड़नेवाले और विनम्र थे। स्त्रियाँ लक्ष्मी जैसी थीं। प्रत्येक व्यक्ति के पास कल्पनासे भी अधिक संपत्ति थी। कामदेव मानो शरीरधारी होकर यहाँ निरन्तर निःशंक होकर रहता था। अपनी महत्ताके कारण यह द्वारका इन्द्रकी अमरावतीको भी जैसे ललकारती थी। इसमें कोई आश्चर्यकी बात न थी क्योंकि त्रिभुवन-तिलक साक्षात् श्रीकृष्ण इसमें रहते थे। इस प्रकारकी द्वारकाको निहारते हुए श्रीकृष्ण उससे बाहर आये तो उनके पीछे-पीछे सेनाएँ भी निकलीं। भीड़के मारे सेनाके घुड़सवारोंकी जांघें पिसी जारही थीं। भगवान्‌के बाहर निकलते ही जैसे द्वारका उदास हो गई थी।

## समुद्र वर्णन

आगे बढ़नेपर भगवान्‌ने समुद्रको देखा जिसके पार हरे-हरे पत्तोंसे ढकी वनश्रेणियाँ सेवारकी ढेर सी दीख रही थी। ऊंची-ऊंची लहरें उठ-उठकर लीन हो रही थी। लहरोंसे उछाले गये मुक्ताओंके ढेर द्वारकामें पहुँच रहे थे। सारे संसारको जल बरसाकर भिगा देनेवाले मेघ इस समुद्रके किसी कोनेसे जल ले रहे थे। नदियाँ इसमें गिर रही थी। देश विदेशोंसे व्यापारियोंके जहाज इसमें आ-जा रहे थे। उछलती हुई तरङ्गोंसे ऐसा लगता था जैसे समुद्र श्रीकृष्णका स्वागत करता हुआ भुजाओंसे आलिङ्गन करना चाहता हो।

इस प्रकार चलते हुए सैनिक कच्छ प्रदेशमें पहुँचे वहाँ लवङ्गकी माला पहिने नारियलका डाभ पीते तथा कच्ची सुपारियाँ खाते हुए आगे चलकर समुद्रसे बहुत दूर निकल गए।

# चतुर्थ सर्ग

## रैवतक पर्वत वर्णन

भगवान् श्रीकृष्णने उस रैवतक पर्वत को देखा जो—नीलमके बीच-बीचमें विभिन्न रंगोंके गैरिकादि धातुओंवाले शिखरोंसे युक्त था। शिखरोंके ऊपर मँडराते हुए बादलोंके कारण सूर्यके मार्ग को रोकनेवाले विन्ध्याचल सा प्रतीत होता था। सोनेके परकोटेके बीच इन्द्रनील मणियोंकी कान्तिसे तथा अत्यन्त परागके कारण भौंरोंसे भरी हुई लताओंसे व्याप्त था। जो अपने हजारों शिखरोंसे आकाशको तथा प्रत्यन्त पर्वतोंसे पृथ्वीको ढके था। सूर्य चन्द्रमा जिसके नेत्रसे लगते थे और सुवर्णकी खानोंसे भरा था। जिसके किसी भागमें सजल होनेसे नीले और किसीमें जलरहित होनेसे सफेद मेघ घूम रहे थे। जिसके तालावोंमें पक्षी कमलोंके पत्तोंकी छायामें विहारकर रहे थे, जिसमें उगे हुए वृक्ष नीलकंठों (मयूरों) से अध्युषित और सर्पोंसे आलिङ्गित तथा लताओंसे वेष्टित थे। जो नीलकमल, लोधकी सफेद पराग एवं वल्वजतृणयुक्त बालूवाले एवं सेवारसे ढके स्वच्छ जलोंको धारण किये था। जिसमें कमलोंकी कतारें भौंरों को इधर-उधर डुला रही थीं, वृक्षोंकी पंक्तियाँ आतपको हर रही थी, देवाङ्गनाएँ निःशंक होकर विचरण कर रही थी। सुमेरुके-से ऊँचे शिखरोंवाले जिसके वर्णनमें कवियोंकी उक्ति झूठी नहीं होती थी। जिससे लोग भर-भरकर रत्नोंको ले जाते थे। जिसके खिसके हुए चट्टानोंपर उगे वृक्ष ऐरावतपर चढ़े इन्द्र जैसे दीख रहे थे। अरुणकी लालिमासे बदला हुआ सूर्यके घोड़ोंका रंग इस पर्वतके ऊपर आनेपर पुनः रत्नोंकी किरणोंसे हरा हो जाता था। निरन्तर बादलोंके जल बरसानेसे सर्पोंकी विषाग्निकी बाधा इसपर कुछ नहीं व्यापती थी। इसके सूर्यकान्तमणिवाले शिखरोंपर सूर्यकी किरणें पड़नेपर आग बरसने लगती थी। बार-बार देखा हुआ भी यह पर्वत नया-सा लग रहा था। अतः भगवान् को उत्कंठित देखकर सारथी दारुकने पर्वतका वर्णन करना प्रारम्भ किया।

दारुकने कहा—पृथ्वी, आकाश और दिशाओंको अपने विशाल शिखरोंसे ढकते हुए इस पर्वत को देखकर किसे आश्चर्य न होगा, इसके एक ओर जब सूर्य उदय होता है और दूसरी ओर चन्द्रमा अस्त होता है तो यह दोनों ओर लटकती घंटाओंवाले हाथी-सा दीखता हैं। हरी-हरी दूबवाली सुनहरी भूमियों-को चारों ओर धारण करता हुआ यह पीले वस्त्र एवं सांवले शरीरवाले आप ही जैसा लगता है। इसके शिखरोंपर बैठे हुए लोग चन्द्रमाके कलंकरहित पिछले भागको ही देख पाते हैं। इसके ऊंचे-ऊंचे झरनोंसे नीचे गिरकर ऊपर उछलते हुए जलकण स्वर्गकी अप्सराओंके ताप को शान्त करते हैं। इसके तालावों

में एक ओर स्फटिककी तथा दूसरी ओर नीलमणि की कान्तिसे श्वेत एवं नीला जल गङ्गा-यमुनाके संगमकी याद दिलाता है। एक ओर सुवर्णमयी तथा दूसरी ओर रजतमयी भीतोंसे यह पर्वत भस्मभूषित देह वाले तथा नेत्रसे अग्नि बरसाते हुए शिवजी जैसा लगता है। इसकी ऐसी तटभूमियाँ हैं जहाँ कोई जा नहीं सकता। चारों ओर खिले चम्पापुष्पोंसे ढके हुए इसके ऊंचे शिखरोंकी कान्तिसे सारा देश इलावृतवर्षकी तरह सोनेका-सा लगता है। इसमें कम्बलमृग विचरते हैं, स्त्रियों सहित सिद्धगण विहार करते हैं, रात्रिमें औषधियाँ चमकती हुई प्रकाश करती हैं, खिले हुए कदम्बोंको हिलाती हुई सुखकर वायु बहती है। सुवर्ण रत्न आदिकी गुप्त खानोंसे यह भरा हुआ है, किन्नरों और गंधर्वों की यह विहारभूमि है, इसकी सभी लताएं सदा पुष्पित रहती हैं, इसमें नारियोंके अपने अनुरूप विहारस्थल एवं एकान्तके संकेतस्थल बने हुए हैं। कीचकोंमें वायुके प्रवेशसे आनन्ददायक स्वर गूंजता रहता है। चंवरगायोंके झुंड यहाँ विचरते हैं। नीलम शिलाओंपर बनी वापियोंकी अद्‌भुत शोभा है। मानिनियाँ यहाँ मान नहीं कर पातीं, यहाँ रत्नोंका इतना प्रकाश होता है कि चन्द्रमाको सूर्य समझकर रातमें भी नलिनी खिल जाती है। बहुत-सी नदियाँ इसमें बहती हुई समुद्रमें मिलती हैं। इसके तट भौंरों द्वारा गिराये गये लताओंके परागसे पीले हो जाते हैं, इसके रत्नमय शिखरोंकी कान्तियोंके संमिश्रणसे आकाशमें जो चित्र जैसे बन जाते हैं उनसे आकाशचारी सिद्धोंको भी आश्चर्य होता है। इसके शिखरोंपर बादल विलासियोंके लिए परदेका काम करते हैं।

यह केवल भोग भूमि ही नहीं मोक्षभूमि भी है क्योंकि इसमें रहते हुए योगी लोग क्लेशोंको नष्टकर चित्त शुद्ध करते हुए संप्रज्ञात समाधिसे प्रकृति-पुरुषकी भिन्नताको जानकर अन्तमें उसे भी छोड़ देते हैं और स्वयंप्रकाशकी स्थितिको प्राप्त करनेमें लग जाते हैं। इसके शिखर रात्रिमें चन्द्रकान्त मणियोंके पिघलनेसे स्नान करते हुए और दिनमें सूर्यकान्त मणियोंसे अग्निकी लपटें निकलनेसे पंचाग्नि तापते हुए मानों उग्र तपस्या करते हैं। बड़ी-बड़ी झीलोंकी शोभा अद्‌भुत है, कलभों, चंवरगायों, कम्बल एवं कस्तूरीमृगोंके झुण्ड यहाँ विचरते हैं। सभी ऋतुओंका आनन्द यहाँ सदा मिलता है अत: शीतोष्णादि द्वन्द्व यहाँ किसीको नहीं सताते। दिनभर खिले हुए कमलोंवाले नदोंमें जल-विहार करते हुए यादव रातको ऊखकी शराब पीकर स्त्रियोंसे विहार करते हैं।

इस प्रकार यह श्रेष्ठ रैवतक ऊपर उठते हुए साँवले मेघोंसे मानो आपकी अगवानी करनेके लिये ऊपर उठ रहा है।

● ●

# सूक्तयः

अनेकशः संस्तुतमप्यनल्पा नवं नवं प्रीतिरहो करोति ।३।३१

न नामतः केवलमर्थतोऽपि ।।३।५६।

न रौहिणेयो न च रोहिणीशः ।।३।६०।

क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः ।४।१७

## तृतीयः सर्गः

कौवेरदिग्भागमपास्य मार्गमागस्त्यमुष्णांशुरिवावतीर्णः ।
अपेतयुद्धाभिनिवेशसौम्यो हरिर्हरिप्रस्थमथ प्रतस्थे ॥१॥

अन्वय :—अथ अपेतयुद्धाभिनिवेशसौम्यः हरिः, कौवेरदिग्भागम् अपास्य, आगस्त्यं मार्गम् अवतीर्णः, उष्णांशुः इव, हरिप्रस्थं प्रतस्थे ।

पदार्थ—अथ=( उद्धवके ) वचन सुननेके वाद । अपेतयुद्धाभिनिवेश-सौम्यः=युद्ध का आग्रह (अभिनिवेश) दूर हो जानेसे प्रसन्न । हरिः=श्रीकृष्ण । कौवेरदिग्भागम्=कुवेरकी दिशा (उत्तर दिशाके) भाग को । अपास्य=छोड़कर । आगस्त्यं मार्गं=अगस्त्यकी दिशा (दक्षिणके) मार्गमें । अवतीर्णः=उतरते हुए । उष्णांशुः इव=सूर्य जैसे । हरिप्रस्थं=इन्द्रप्रस्थ को । प्रतस्थे=चले ।

सर्वङ्कषा—कौबेरेति ॥ अथोद्धववाक्यश्रवणानन्तरम् । अपेतो युद्धेऽभिनि-वेशः=आग्रहो यस्य सः । शान्तक्रोध इत्यर्थः । अत एव सौम्यः=प्रसन्नः । अत एव कौवेर्या दिशो भागम् । उत्तरायणमित्यर्थः । 'स्त्रियाः पुंवत्—' इत्यादिना पुंवद्भावः । तमपास्य=त्यक्त्वा, अगस्त्यस्येममागस्त्यं मार्गमवतीर्णः । दक्षिणा-यनं गत इत्यर्थः । उष्णांशुरिव स्थितः । अनेन हरेः क्रोधः कार्यवशादकालमन्तः-स्तम्भितः,न त्वेकान्ततो निवृत्त इति सूचितम् । हरिः=कृष्णो हरिप्रस्थम्=इन्द्रप्रस्थं प्रतस्थे=प्रचचाल । 'इन्द्रो दुश्च्यवनो हरिः' इति हलायुधः । 'समवप्रविभ्यः स्थः' इत्यात्मनेपदम् । 'देशकालाध्वगन्तव्याः कर्मसंज्ञा ह्यकर्मणाम्' इति गन्तव्यस्य कर्मत्वम् । उपमालंकारः । सर्गेऽस्मिन्निन्द्रोपेन्द्रवज्रामिश्रणादुपजातिवृत्तम् । 'अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः' इति लक्षणात् ॥१॥

भावार्थ—[ नारदजीसे इन्द्र का संदेश और उसपर बलरामजीकी प्रतिक्रिया देखकर श्रीकृष्ण तमतमा उठे थे और युधिष्ठिरके यज्ञमें सम्मिलित होनेकी अपेक्षा शिशुपालपर चढ़ाई करना उन्हें अधिक उचित लगता था । किन्तु उद्धवजीके युक्तियुक्त कथनसे उनकी युद्धमें आसक्ति दूर हो गई और वे प्रसन्न होकर हस्तिनापुरको प्रस्थान किये । ]

जैसे प्रचण्ड किरणोंवाला सूर्य उत्तरायण समाप्त होनेपर दक्षिणायनकी ओर अग्रसर होता हुआ सह्यकिरणोंवाला हो जाता है ऐसे ही युद्धका विचार टल जानेसे शान्त हुए श्रीकृष्ण इन्द्रप्रस्थ (हस्तिनापुर) को प्रस्थान किये ।

टिप्पणी—कुवेर उत्तर दिशाके स्वामी हैं अतः वह कौवेरी दिशा कहलाती है । अगस्त्य दक्षिण दिशाके स्वामी तो नहीं हैं किन्तु विन्ध्याचलको

नीचा करनेके लिये वे दक्षिण दिशामें गये और वहीं रह गये। इसलिये दक्षिण अगस्त्यकी दिशा प्रसिद्ध हो गई। सूर्यकी किरणोंमें उष्णता तो प्रायः समान ही रहती है किन्तु विषुवत् रेखासे जब सूर्य उत्तरकी ओर बढ़ता है तब उसकी किरणें पृथ्वीपर सीधी पड़ती हैं, इसलिए यह प्रचण्ड आतप का समय होता है। इस समय सूर्य मकरसे मिथुनराशियोंमें रहता है अर्थात् माघसे अषाढ़ तक का यह समय उत्तरायण कहलाता है, जब सूर्य विषुवत् रेखासे दक्षिणकी ओर चलने लगता है अर्थात् कर्कसे धनु राशियोंमें रहता है (श्रावणसे पौष तक) तब सूर्यको किरणें पृथ्वीपर तिरछी पड़ती हैं इसलिये उनकी प्रचण्डता उतनी नहीं रहती, यही दक्षिणायन कहाता है। यहाँ सूर्यकी उपमासे स्पष्ट है कि श्रीकृष्णकी तेजस्वितामें कोई अन्तर नहीं आया किन्तु जहाँ बलरामजीकी उग्र वाणीसे वे तमतमा उठे थे वहां उद्धवजीके युक्तिपूर्ण वचनोंसे प्रसन्न हो गये। हरि इन्द्रका भी पर्याय है, यहाँ हरिःका अनुप्रास बनानेके लिये हरिप्रस्थ कहा है। वर्तमान दिल्ली नगर ही प्राचीन इन्द्रप्रस्थ है, जो पाण्डवों की राजधानी थी।

इस पूरे सर्गमें उपजाति छन्द है जो इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्राके मिश्रणसे बना है, इन्द्रवज्राका प्रत्येक चरण ग्यारह वर्णोंका होता है, इसमें दो तगण ऽऽ। एक जगण ।ऽ। और दो गुरु ऽऽ होते हैं, पाँच और छ पर विराम होता है। इसीका प्रथम वर्ण लघु होनेपर उपेन्द्रवज्रा कहलाती है। उपमा अलंकार है ॥१॥

जगत्पवित्रैरपि तं न पादैः स्प्रष्टुं जगत्पूज्यमयुज्यतार्कः।
यतो बृहत्पार्वणचन्द्रचारु तस्यातपत्रं बिभराम्बभूवे ॥ २ ॥

अन्वय :—अर्कः जगत्पूज्यं तं जगत्पवित्रैः अपि पादैः स्प्रष्टुं न अयुज्यत, यतः तस्य बृहत् पार्वणचन्द्रचारु आतपत्रं बिभराम्बभूवे।

पदार्थ—अर्कः=सूर्य। जगत्पूज्यं=संसार के पूजनीय। तं=उस (श्रीकृष्ण)-को। जगत्पवित्रैः अपि=संसार भरसे पवित्र अथवा संसारको पवित्र करनेवाले भी। पादैः=किरणोंसे। स्प्रष्टुं=छूनेको। न अयुज्यत=समर्थ न था। यतः=क्योंकि। तस्य=उस (श्रीकृष्ण) के ऊपर। बृहत्=विशाल। पार्वणचन्द्रचारु=पर्वकालीन (पौर्णिमाके) चन्द्रमा जैसा सुन्दर। आतपत्रं=छत्र। बिभराम्बभूवे=लग गया था।

सर्वङ्कषा—अथास्य प्रस्थानसन्नाहं वर्णयन्नादौ छत्रधारणमाह—जगदिति ॥ अर्को जगत्पूज्यं तं हरिं प्रति एव जगत्पवित्रैरपि पादैः=अग्रैः किरणैश्च

स्प्रष्टुं नायुज्यत=नार्हत । युजेर्दैवादिकात्कर्तरि लङ् । कुतः । यतस्तस्य हरेर्बृहद्=विपुलं पार्वणचन्द्रचारु=पूर्णेन्दुसुन्दरमित्युपमालङ्कारः । आतपात्त्रायत इत्यातपत्त्रं=छत्रम् । 'सुपि' इति योगविभागात् कः । बिभरांबभूवे=दध्रे । भृञः कर्मणि लिटि 'भीह्रीभृहुवाम्' इति विकल्पादाम्प्रत्ययः । आतपत्रान्तर्हितस्य द्वयैरपि पादैः स्प्रष्टुमशक्यत्वादित्यर्थः । जगत्पूज्यस्य हरेः पादेन स्पर्शनिषेधादिति भावः ॥२॥

भावार्थ—सूर्यकी किरणें यद्यपि संसारमें सबसे पवित्र हैं किन्तु उन किरणोंसे वह भगवान् श्रीकृष्णके पवित्र देहको छू नहीं सकता था । क्योंकि उनके ऊपर पूर्णिमाके चन्द्र जैसा सुन्दर विशाल श्वेत छत्र लग गया था ।

टिप्पणी—कहना तो इतना ही है कि सूर्यकी किरणें श्रीकृष्णकी देह-पर नहीं पड़ रही थी क्योंकि वे छत्र धारण किये थे । किन्तु इसके लिए कवि-ने जो आडम्बर रचा है वह सहृदयसंवेद्य नहीं । किरणोंके लिये पाद शब्दका प्रयोग कविकी इस भावनाको व्यक्त करता है कि सूर्यके पाद (किरण या पैर) जगत्पवित्र होनेपर भी श्रीकृष्णके शरीरको छू नहीं सकते थे क्योंकि वे (श्रीकृष्ण) जगत्पूज्य थे । पाद शब्दसे पैर अर्थका बोध जितनी शीघ्रता से होता है, किरण अर्थका उतनी शीघ्रतासे नहीं । यदि श्रीकृष्ण जगत्पूज्य न भी होते तो भी सूर्यका अपने पैरोंसे उनको छूनेकी चेष्टा करना कोई सभ्यता न होती । 'बृहत्' यद्यपि आतपत्रका विशेषण है, किन्तु उसका सन्नि-वेश इस प्रकार हुआ है कि वह पार्वणचन्द्रका सा विशेषण लगता है । इसी प्रकार चन्द्रचारुसे चन्द्रशुभ्र पाठ अधिक उपयुक्त होगा । अनुप्रासके लिये औचित्यका गला घोटना इस कविका स्वभाव है ॥२॥

मृणालसूत्रामलमन्तरेण स्थितश्चलच्चामरयोर्द्वयं सः ।
भेजेऽभितः पातुकसिद्धसिन्धोरभूतपूर्वां रुचमम्बुराशेः ॥३॥

अन्वयः—मृणालसूत्रामलं चलच्चामरयोर्द्वयम् अन्तरेण स्थितः स अभितः पातुकसिद्धसिन्धोः अम्बुराशेः अभूतपूर्वां रुचं भेजे ।

पदार्थ—मृणालसूत्रामलं=बिसतन्तु जैसे स्वच्छ । चलच्चामरयोर्द्वयं=डुलते हुए दो चँवरोंके, अन्तरेण स्थितः=मध्यमें स्थित, सः=वह (श्रीकृष्ण) । अभितः=दोनों ओर । पातुकसिद्धसिन्धोः=गिरती हुई स्वर्गङ्गावाले । अम्बुराशेः=समुद्रकी । अभूतपूर्वां=अनुपम । रुचं=कान्तिको । भेजे=धारण करते थे ।

सर्वङ्कषा—अथ चामरधारणमाह—मृणालेति ॥ मृणालसूत्रामलं बिस-तन्तुविशदमित्युपमा । चलन्ती च ते चामरे च चलच्चामरे । वीजनादिति भावः

तयोर्द्वयमन्तरेण स्थितः द्वयस्य मध्ये स्थित इत्यर्थः। 'अन्तरान्तरेण युक्ते' इति द्वितीया। स=हरिरभितः पातुका=उभयतःपातिनी सिद्धसिन्धुः=आकाशगङ्गा यस्य स तथोक्तः। 'पर्यभिभ्यां च' इति तसिल्प्रत्ययः। 'सर्वोभयार्थवर्तमानाभ्यामिष्यते' इत्युभयार्थत्वम्। सुप्सुपेति समासः। पातुकेति। 'लषपत–' इत्यादिना उकञ्प्रत्ययः। तस्याम्बुराशेः=समुद्रस्याभूतपूर्वां=पूर्वमभूताम्। सुप्सुपेति समासः। रुचं=कान्तिं भेजे। अत एव निदर्शना। सा चाम्बुराशेः सम्भावनामात्रोक्त्या अभितः पातुकसिद्धसिन्धुसम्बन्धमूलया असम्बन्धे सम्बन्धरूपातिशयोक्त्या स्वोपजीवकसंयोगेन संकीर्यत इति संक्षेपः ॥३॥

भावार्थ—कमलनालके रेशों जैसे स्वच्छ और शुभ्र, दोनों ओर डुलते हुए चँवरोंके बीच भगवान् कृष्णकी ऐसी शोभा हो रही थी, जैसी दोनों ओर आकाशगङ्गाको गिरती धाराओंके मध्यमें स्थित समुद्रकी भी कभी नहीं हुई थी।

टिप्पणी—समुद्र श्यामवर्ण है और उसके दोनों ओर ऊपर से गिरती हुई स्वर्गङ्गा की धाराएँ सफेद, इसी प्रकार भगवान् कृष्ण भी श्यामवर्ण हैं तथा उनके दोनों ओर डुलाये जाते चँवर कमलनालके तंतुओं जैसे स्वच्छ और सफेद। किन्तु ऐसी शोभा समुद्रकी कभी हुई नहीं जैसी उनकी हो रही थी ॥३॥

चित्राभिरस्योपरि मौलिभाजां भाभिर्मणीनामनणीयसीभिः।
अनेकधातुच्छुरिताश्मराशेर्गोवर्धनस्याकृतिरन्वकारि ॥४॥

अन्वय :—अस्य उपरि, मौलिभाजां मणीनाम्, अनणीयसीभिः चित्राभिः भाभिः, अनेकधातुच्छुरिताश्मराशेः गोवर्धनस्य, आकृतिः अन्वकारि।

पदार्थ—अस्य=इस (श्रीकृष्ण) के, उपरि=ऊपर, मौलिभाजां=मुकुटपर जड़े हुए। मणीनाम्=मणियोंकी, अनणीयसीभिः=अत्यन्त महान्। चित्राभिः=विचित्रवर्णों वाली। भाभिः=कान्तियों द्वारा। अनेकधातुच्छुरिताश्मराशेः=विभिन्न रंगोंके धातुओं (गेरु मैनसिल आदि) से मिश्रित है पत्थरोंका समूह (अश्मराशि) जिसका ऐसे। गोवर्धनस्य=गोवर्धन पर्वतकी। आकृतिः=स्वरूपका। अन्वकारि=अनुकरण किया।

सर्वङ्कषा—अथाष्टभिरस्य प्रसाधनविधिं वर्णयन् मुकुटधारणमाह—चित्राभिरिति॥ अस्य=हरेरुपरि=ऊर्ध्वदेशे मौलिभाजां मुकुटगतानां मणीनामनणीयसीभि.=महतीभिश्चित्राभिः=अनेकवर्णाभिर्भाभिः=प्रभाभिः कर्त्रीभिः। 'स्युः प्रभारुग्रुचिस्त्विड्भाभाश्छविद्युतिदीप्तयः' इत्यमरः। सान्तपक्षे। 'भोभगो-'

इत्यादिना रोर्यकारे तस्य 'हलि सर्वेषाम्' इति लोपः। अनेकैर्धातुभिर्गैरिकादिभिश्छुरितानां=रूपितानामश्मनां=मणीनां राशिः=समूहो यस्य तस्य गोवर्धनाख्यपर्वतस्याकृतिरन्वकारि=अनुकृता। तत्सादृश्यमभाजीत्यर्थः। पूर्णोपमेयम् ॥४॥

भावार्थ—भगवान् कृष्णके मस्तकमें स्थित मुकुटपर जड़े हुए अनेकों रत्नोंकी फैलती हुई विचित्र कान्तियाँ, विभिन्न रंगोंकी प्रभासे मिश्रित पाषाण-समूहवाले गोवर्धन पर्वतका अनुकरण कर रही थी।

टिप्पणी—मल्लिनाथने इसे पूर्णोपमा माना है। हम नहीं समझ पाते कि उपमेय मुकुटके बिना यह पूर्णोपमा कैसे है। हमें तो कविकी रचना ही उचित प्रतीत नहीं होती। उन्हें कहना था भगवान्के मस्तकपर स्थित मुकुट अपनी विचित्र मणियोंकी प्रभासे अनेकधातुच्छुरिताश्मराशिवाले गोवर्धनका अनुकरण कर रहा था, ऐसी स्थितिमें मुकुट और गोवर्धन उपमान-उपमेय होते, प्रभाका प्रसार सामान्य धर्म होता, यद्यपि फिर भी वाचकलुप्ता होती, तथापि उपमा अवश्य कही जाती। किन्तु यहाँ तो कविकी "अनणीयसीभिः भाभिः गोवर्धनस्याकृतिरन्वकारि" यह रचना है, मणियोंकी प्रभाएँ गोवर्धनका अनुकरण कैसे करती हैं यह माघ जानें और दोनों में उपमानोपमेय भाव कैसे होता है यह मल्लिनाथ समझें। इस पद्यमें श्रीकृष्णके गोवर्धन-धारणका स्मरण कराया गया है ॥४॥

तस्योल्लसत्काञ्चनकुण्डलाग्रप्रत्युप्तगारुत्मतरत्नभासा।
अवाप बाल्योचितनीलकण्ठपिच्छावचूडाकलनामिवोरः ॥ ५ ॥

अन्वयः—तस्य उरः, उल्लसत्काञ्चनकुण्डलाग्रप्रत्युप्तगारुत्मतरत्नभासा, बाल्योचितनीलकण्ठपिच्छावचूडाकलनाम् इव, अवाप।

पदार्थ—तस्य=उस (श्रीकृष्ण) का। उरः=वक्षःस्थल। उल्लसत्=चमकते हुए, काञ्चनकुण्डलाग्र=सुवर्णमय कुण्डलोंके अग्रभाग (नोकमें), प्रत्युप्त=जड़े हुए, गारुत्मतरत्नभासा=पद्मरागमणिकी कान्तिसे। बाल्योचित=बचपनसे अभ्यस्त, नीलकण्ठपिच्छावचूडा=मोरपंखकी मालाके, आकलनाम्=धारण को। अवाप=प्राप्त हुआ।

सर्वङ्कषा—कुण्डले च धृते इत्याह—तस्येति ॥ तस्य=हरेरुरः=उरस्थलमुल्लसन्त्या काञ्चनकुण्डलाग्रयोः प्रत्युप्तानां=खचितानां गारुत्मतरत्नानां=मरकतमणीनां भासा=दीप्त्या। उरसि प्रसरन्त्येति भावः। बाल्यं=शैशवम्। ब्राह्मणादित्वात्ष्यञ्। तत्रोचितं=मभ्यस्तं यन्नीलकण्ठपिच्छम्=मयूरबर्हम्।

'अभ्यस्तेऽप्युचितं न्याय्ये' इति यादवः। 'पिच्छवर्हे नपुंसके' इत्यमरः। तेन निर्मितावचूडा=मालिका तस्याः कलनाम्=आमोचनमवमोचनं वा अवापेवेत्युत्प्रेक्षा। 'यत्रान्यधर्मसम्बन्धादन्यदेवोपतर्कितम्। प्रकृते हि भवेत्प्राज्ञास्तामुत्प्रेक्षां प्रचक्षते॥' इति लक्षणात्॥ ५॥

भावार्थ—चमकते हुए स्वर्णमय कुण्डलोंके अग्रभागमें जड़े हुए मरकत मणियोंकी कान्तिसे, भगवान् कृष्णका वक्षःस्थल, बचपनसे अभ्यस्त मोरपंखोंकी मालाको धारण किया सा लगने लगा (अर्थात् उन्होंने कुण्डल धारण किये)।

टिप्पणी—भगवान्का वक्ष सांवला है उसपर स्वर्णमय कुण्डलोंकी पीली आभा गोलाकारमें पड़नेसे हरीतिमा आ गई। कुण्डलोंकी नोकोंपर जड़े मरकत-मणियोंकी आभासे बीचमे और भी गहरा रंग हो गया, जो मोरपंख जैसा लगता था। कुण्डल दोनों कानोंमें थे, इससे मोरपंखकी माला जैसी लगती थी। श्रीमल्लिनाथका कलनाका रचना या धारणा अर्थ न करके "आमोचनम् अवमोचनं वा" अर्थ करना समझमें नहीं आता। मुकुट पहिननेके वाद उन्होंने कुण्डल धारण किये, यह तात्पर्य है॥ ५॥

तमङ्गदे मन्दरकूटकोटिव्याघट्टनोत्तेजनया मणीनाम्।
वंहीयसा दीप्तिवितानकेन चकासयामासतुरुल्लसन्ती॥ ६॥

अन्वयः—तम् मन्दरकूटकोटिव्याघट्टनोत्तेजनया, वंहीयसा, मणीनां दीप्तिवितानकेन, उल्लसन्ती अङ्गदे, चकासयामासतुः।

पदार्थ—तम्=उस (श्रीकृष्णको)। मन्दरकूटकोटि=मन्दराचलकी चोटियोंके। व्याघट्टनोत्तेजनया=टकराने रूप सानपर चढ़ानेसे। वंहीयसा=अत्यन्त। मणीनां=मणियोंके। दीप्तिवितानकेन=कान्ति-समूहसे। अङ्गदे=(दोनों) केयूर (बाजूवन्द)। चकासयामासतुः=शोभित करते थे।

सर्वंकषा—तमङ्गदे इति॥ तं=हरिं मन्दरकूटकोटिव्याघट्टनं=मन्दराचलशिखराग्रसंघर्षणं सैवोत्तेजना=शाणोल्लेखना तया बंहीयसा=बहुतरेण। 'प्रियस्थिर–' इत्यादिना बहुलशब्दस्येयसुनि वंहादेशः। मणीनां दीप्तिवितानकेन=प्रभापटलेनोल्लसन्ती=दीप्यमाने। 'आच्छीनद्योर्नुम्' इति नुमागमः। अङ्गदे=केयूरे। 'केयूरमङ्गदं तुल्ये' इत्यमरः। चकासयामासतुः=शोभयांचक्रतुः। अङ्गदे धृतवानित्यर्थः। चकास्तेर्ण्यन्ताल्लिटि आम्प्रत्ययेऽस्तेरनुप्रयोगः। अत्राङ्गदयोः प्राग्भवीयाङ्गदभेदेऽप्यभेदोक्तिमुत्प्रेक्ष्य तयोर्मन्दरकूटकोट्यसम्बन्धेऽपि सम्बन्धोक्त्या द्वयोरतिशयोक्त्योः सङ्करः॥ ६॥

तेनाम्भसां सारमयः पयोधेर्दध्रे मणिर्दीधितिदीपिताशः ।
अन्तर्वसन्बिम्बगतस्तदङ्गे साक्षादिवालक्ष्यत यत्र लोकः ॥ ९ ॥

अन्वयः—तेन, दीधितिदीपिताशः, पयोधेः, अम्भसां सारमयः, मणिः, दध्रे यत्र बिम्बगतः लोकः, तदङ्गे, साक्षात् अन्तर्वसन् इव, अलक्ष्यत ।

पदार्थ—तेन=उस (श्रीकृष्ण) ने । दीधितिदीपिताशः=(अपनी) किरणों-से दिशाओंको भासित करनेवाले । पयोधेः=समुद्रके । अम्भसां सारमयः= जलोंका सार रूप । मणिः=( कौस्तुभ नामक ) रत्नको । दध्रे=धारण किया । यत्र=जिस (कौस्तुभ) में । बिम्बगतः=प्रतिबिम्बित हुआ । लोकः= संसार । तदङ्गे=उस (श्रीकृष्ण)के देहमें । साक्षात्=प्रत्यक्ष ही । अन्तर्वसन् इव=भीतर रहता हुआ सा । अलक्ष्यत=दीख रहा था ।

सर्वङ्कषा—तेनेति ॥ तेन=हरिणा दीधितिभिर्दीपिता आशा येन सः= दिगन्तविश्रान्ततेजा इत्यर्थः । पयोधेरम्भसां सारस्य विकारः सारमयो मणिः=समुद्रमन्थनोत्थः कौस्तुभाख्य इत्यर्थः । दध्रे=धृतः । धृञ् धारणे । कर्मणि लिट् । यत्र=मणौ बिम्बगतः=प्रतिबिम्बगतो लोको=बाह्यप्रपञ्च-स्तदङ्गे=तस्य हरेः शरीरे साक्षात्=बहिः प्रत्यक्षेण लक्ष्यमाण इत्यर्थः । अन्तर्वसन्=अन्तर्गतो लोक इवालक्ष्यत । यत्र मणौ प्रतिबिम्बितो बाह्यलोकस्त-दङ्ग एव नैर्मल्याद्बहिः प्रतिफलितः कुक्षिस्थलोक इवालक्ष्यत इत्युत्प्रेक्षा ॥ ९ ॥

भावार्थ—भगवान् कृष्णने, दिशाओंको ( अपनी दीप्तिसे ) प्रकाशित करनेवाले, समुद्र जलोंके सारभूत मणि ( कौस्तुभ ) को धारण किया, जिसमें प्रतिबिम्बित जगत् साक्षात् उनके शरीरमें अन्दर स्थित जगत्की तरह दीखता था ।

टिप्पणी—"भगवान् कृष्ण सम्पूर्ण लोकको कुक्षिमें धारण करते थे" इस भावको कविने कई बार दुहराया है, जगन्निवासः, उदूढलोकत्रितयेन आदि । कविका अभिप्राय है कौस्तुभ मणि इतना स्वच्छ है कि उसमें बाह्य जगत्का प्रतिबिम्ब पड़नेपर ऐसा प्रतीत होता है मानो जिस जगत्को वे कुक्षिमें धारण किये रहते हैं, वही दीख रहा है ॥ ९ ॥

मुक्तामयं सारसनावलम्बि भाति स्म दामाप्रपदीनमस्य ।
अङ्गुष्ठनिष्ठ्यूतमिवोर्ध्वमुच्चैस्त्रिस्रोतसः सन्ततधारमम्भः ॥ १० ॥

अन्वय :—अस्य, मुक्तामयं, सारसनावलम्बि, आप्रपदीनं, दाम, अङ्गुष्ठ-निष्ठ्यूतम्, ऊर्ध्वम् उच्चैः, त्रिस्रोतसः, सन्ततधारम्, अम्भः इव, भातिस्म ।

पदार्थ--अस्य=इस (श्रीकृष्णका) । मुक्तामयं=मोतियोंवाला । सारस- । तेन
नावलम्बि=करधनी से (नीचे) लटकता हुआ । दाम=लड़ । अङ्गुष्ठनिष्ठ्यूतं= अंगूठेसे निकले हुए । ऊर्ध्वम्=ऊपरकी ओर । उच्चैः=जोरसे (प्रवाहित) । त्रिस्रोतसः=मन्दाकिनीकी । सन्ततधारम्=निरन्तर निकलती धारावाले । अम्भःइव=जलकी तरह । भातिस्म=प्रतीत होता था ।

सर्वङ्कषा--मुक्तेति ॥ अस्य=हरेर्मुक्तामयं=मुक्ताप्रचुरम् । 'तत्प्रकृतवचने मयट्' सारसने=कटिसूत्रेऽवलम्बते इति सारसनावलम्बि । 'क्लीबे सारसनं चाथ पुंस्कट्यां शृङ्खलं त्रिषु' इत्यमरः । आप्रपदीनम् । आ समन्तात् प्रपदं प्राप्नोतीति, खश्प्रत्ययः । 'पादाग्रं प्रपदं पादः' इत्यमरः । दाम=मुक्तासरः अङ्गुष्ठेन निष्ठ्यूतम्=विसृष्टमित्यर्थः । गौणार्थत्वादग्राम्यत्वम् । यथाह दण्डी--निष्ठ्यूतोद्गीर्णवान्तादि गौणवृत्तिव्यपाश्रयम् । अतिसुंदरमन्यत्र ग्राम्यकक्षां विगाहते ॥' इति ऊर्ध्वम्=ऊर्ध्वप्रवाहमुच्चैः=उन्नतं त्रिस्रोतसः=मन्दाकिन्याः सन्ततधारम्=अविच्छिन्नसंपातमम्भ इव भाति स्मेत्युत्प्रेक्षा ॥

भावार्थ--कमरकी करधनीसे पैरके अंगूठे तक नीचे लटकती हुई मोतीकी लड़, भगवान्‌के अंगूठेसे निकलकर ऊपरकी ओर वेगसे निरन्तर बहती धारावाले मन्दाकिनीके जलकी तरह प्रतीत होती थी ॥१०॥

स इन्द्रनीलस्थलनीलमूर्ती रराज कर्चूरपिशङ्गवासाः ।
विसृत्वरैरम्बुरुहां रजोभिर्यमस्वसुश्चित्र इवोदभारः ॥ ११ ॥

अन्वयः—इन्द्रनीलस्थलनीलमूर्तिः, कर्चूरपिशङ्गवासाः, सः, विसृत्वरैः, अम्बुरुहां, रजोभिः, यमस्वसुः, उदभार, इव, रराज ।

पदार्थ—इन्द्रनीलस्थलनीलमूर्तिः=नीलम मणिके बने फर्श जैसे सांवले शरीरवाले । कर्चूरपिशङ्गवासाः=हरताल जैसे पीले वस्त्रोंवाले । सः=वह (श्रीकृष्ण) । विसृत्वरैः=फैलते हुए । अम्बुरुहां=कमलोंके । रजोभिः=परागोंसे । यमस्वसुः=यमराजकी बहिन (यमुना) के । चित्रः=विचित्र । उदभार इव=जलपूरकी तरह । रराज=शोभित होते थे ।

सर्वङ्कषा--स इति ॥ इन्द्रनीलस्थलमिव नीलमूर्तिः=श्यामाङ्गः । संहितायां 'रोरि' इति रेफलोपः । 'ढ्रलोपे पूर्वस्य-' इति दीर्घः । कर्चूरं=हरितालमिव पिशङ्गं वासो यस्य स=पीताम्बरो हरिः । 'हरितालं तु कर्चूरम्' इति वैजयन्ती । सः=हरिर्विसृत्वरैः=विसृमरैः । 'इणनशजिसर्तिभ्यः क्वरप्' अम्बुरुहाम्=अम्बुजानाम् । रुहेः क्विप् । रजोभिः=परागैश्चित्रः=चित्रवर्णो

यमस्वसुः=यमुनाया उदस्य भारः पूर उदभारः= जलराशिः स इव रराज। 'मन्थौदन-' इत्यादिनोदकस्योदादेशः ॥ ११ ॥

भावार्थ—नीलमके फर्श जैसे सांवले शरीरपर हरताल जैसे लहराते हुए पीले वस्त्र पहिने श्रीकृष्ण, ऐसे शोभित होते थे मानों नीले यमुनाके जलमें पीला कमलोंका पराग गिरकर फैल रहा हो।

टिप्पणी--"नीलमणि जैसे सांवले" कहनेसे ही उपमा उचित होती "स्थल" बीचमें जोड़ना सहृदयग्राह्य नहीं प्रतीत होता। फर्शसे भगवान् कृष्ण-की उपमा देना ही महाकविको उचित नहीं था। इसी प्रकार कमलके परागोंके लिए विसृत्वरैः (फैलते हुए) जो विशेषण कविने दिया है उसका सधर्मी विशेषण पीत वस्त्रोंके लिए भी होना चाहिये था। ठोक पीट कर बनाई गई उपमा खटकती है ॥ ११ ॥

प्रसाधितस्यास्य मधुद्विषोऽभूदन्यैव लक्ष्मीरिति युक्तमेतत्।
वपुष्यशेषेऽखिललोककान्ता सानन्यकान्ता ह्युरसीतरा तु ॥ १२ ॥

अन्वयः—प्रसाधितस्य, अस्य, मधुद्विषः, अन्या, एव, लक्ष्मीः, अभूत्, इति, एतत्, युक्तम्, हि, सा, अशेषे वपुषि, अखिललोककान्ता, इतरा, तु अनन्यकान्ता, उरसि।

पदार्थ--प्रसाधितस्य=अलंकृत। अस्य=इस। मधुद्विषः=मधु (राक्षस) के वैरी (श्रीकृष्ण की)। अन्या एव=दूसरी ही। लक्ष्मीः अभूत्=लक्ष्मी (कमला और शोभा) हुई। इति एतत् युक्तम्=ऐसा यह ठीक ही है। हि=क्योंकि। सा=वह (शोभारूप लक्ष्मी) (जो कि)। अशेषे वपुषि=संपूर्ण शरीरमें (रहती थी)। अखिललोककान्ता=समस्त लोकको प्रिय लगनेवाली थी। इतरा तु=दूसरी (कमला) तो (जो) उरसि=(इसके) हृदयमें रहती है। सा=वह। अनन्यकान्ता=किसी अन्यकी प्रिया नहीं।

सर्वङ्कषा--प्रसाधितस्येति ॥ प्रसाधितस्य=अलंकृतस्यास्य मधुद्विषः= हरेः अन्यैव=असदृशी, विभिन्ना च। 'अन्यौ विभिन्नासदृशौ' इति वैजयन्ती। लक्ष्मीः=शोभा पद्मा च। 'शोभासम्पत्तिपद्मासु लक्ष्मीः श्रीरपि गद्यते' इति विश्वः। अभूदित्येतद्युक्तम्। कुतः। हि=यस्मात् सा=प्रसाधनरूपा लक्ष्मीरशेषे वपुषि। वसतीति शेषः। किञ्चाखिललोकस्य कान्ता=प्रिया। इतरा=नित्या तु अन्यस्य कान्ता प्रिया न भवतीत्यनन्यकान्ता। किन्तु तस्यै-वेत्यर्थः। उरसि=उरस्येव वसतीत्यर्थः। अत्र हरेः प्रसाधनादसाधारणी शोभा

जातेति पारमार्थिको वाक्यार्थः। अत्र लक्ष्मीशब्देन श्लेषमहिम्ना वाच्यायाः शोभायाः प्रतीयमानायाः श्रीदेव्या सहाभेदाध्यवसायादियमन्यैव लक्ष्मीरित्यभेदे भेदरूपातिशयोक्तिरलङ्कारः॥ १२॥

भावार्थ—अलंकृत होनेपर इन भगवान् कृष्णकी दूसरी ही लक्ष्मी (शोभा) हो गई थी। यह ठीक ही है क्योंकि वह शोभारूप लक्ष्मी, जो कि उनके सम्पूर्ण शरीरको अलंकृत कर रही थी, सम्पूर्ण जगत्की प्रिया थी, भगवान्के अतिरिक्त, अन्य किसीकी प्रिया नहीं थी। वह कमलारूप लक्ष्मी तो उनके हृदय में रहती थी।

टिप्पणी—कविको कहना यही है कि आभूषण धारण करनेके बाद श्रीकृष्णकी शोभा कुछ दूसरी ही (विलक्षण) हो गई। लक्ष्मी (शोभा और कमला) इस द्व्यर्थक शब्दका प्रयोग कर माघने जो कौशल दिखाना चाहा उसपर उनकी शब्दावली ने पानी फेर दिया। यदि वह यह कहते कि—जो कान्ता उनके केवल वक्षस्थल में छिपी सी रहती थी वह सर्वाङ्गव्यापिनी होकर सबके सामने प्रकट हो गई तो निर्दुष्ट चमत्कार होता। किन्तु उनकी रचना है 'भगवान् की (अनन्यकान्ता) अपनी प्रिया जो लक्ष्मी थी वह तो उनके हृदय में रहती है सारे शरीर में जो लक्ष्मी दीख रही है वह तो अखिल-लोक-कान्ता ( सर्वभोग्या–सामान्या ) है। इन प्रयोगोंसे अत्यन्त ग्राम्य भाव व्यक्त होता है जो भगवान् कृष्ण जैसे व्यक्तिके लिए उचित नहीं प्रतीत होता ॥१२॥

कपाटविस्तीर्णमनोरमोरःस्थलस्थितश्रीललनस्य तस्य।
आनन्दिताशेषजना बभूव सर्वाङ्गसङ्गिन्यपरैव लक्ष्मीः॥१३॥

अन्वय :—कपाटविस्तीर्ण मनोरमोरःस्थलस्थितश्रीललनस्य, तस्य, आनन्दिताशेषजना, सर्वाङ्गसङ्गिनी, लक्ष्मीः, अपरा एव, बभूव।

पदार्थ—कपाटविस्तीर्ण=किवाड़ों जैसे चौड़े, मनोरमोरःस्थल=मनोहर वक्षःस्थलमें, स्थितश्रीललनस्य=स्थित लक्ष्मीरूप ललनावाले, तस्य=उस (श्रीकृष्णके)। आनन्दिताशेषजना=सकललोकोंको आनन्दित करनेवाली। सर्वाङ्गसङ्गिनी=सारे शरीरमें विद्यमान। लक्ष्मीः=श्री (शोभा)। अपरा एव=दूसरी ही। बभूव=हुई।

सर्वङ्कषा—अर्थान्तरमेवार्थं भङ्ग्यन्तरेणाह—कपाटेति॥ कपाटवद्विस्तीर्णे मनोरमे च उरःस्थले स्थिता श्रीरिति ललना कान्ता यस्य तस्य=हरेरानन्दिता-

शेषजना सर्वाङ्गसङ्गिनी=सकलदेहव्यापिनी अत एव अपरा एव=साधारण्येव श्रीदेव्या अन्यैव लक्ष्मीः=शोभा, रमा च बभूव। स एवालङ्कारः। प्रायेणैकार्थमप्यनेकं श्लोकमुक्तिविशेषलाभाल्लिखन्ति कवयः। यथाह नैषधे—आदावेव 'निपीय—' (१।१) इत्यादिश्लोकद्वयं; तथा 'स्वकेलिलेश—' (१।२३) इत्यादिश्लोकद्वयं चेति ॥१३॥

भावार्थ—किवाड़ जैसे चौड़े मनोहर उरःस्थलमें स्थित लक्ष्मीरूप प्रियावाले उस (श्रीकृष्ण) को सकल लोगोंको आनन्दित करनेवाली सर्वशरीर व्यापिनी लक्ष्मी (शोभा) तो दूसरी ही हो रही थी।

टिप्पणी—शास्त्रोंमें यह प्रसिद्ध है कि भगवान् विष्णुके वक्षःस्थलमें चिह्नरूपमें लक्ष्मी निरन्तर वास करती हैं, इसी कारण उन्हें श्रीवत्सवक्षा कहा जाता है। इस श्लोकमें १२ की टिप्पणीमें दिया गया दोष तो है ही पुनरुक्ति भी स्पष्ट है। अविकल वही भाव दुहरा दिया है जो श्लोक १२ में कहा था ॥१३॥

प्राणच्छिदां दैत्यपतेर्नखानामुपेयुषां भूषणतां क्षतेन।
प्रकाशकार्कश्यगुणौ दधानाः स्तनौ तरुण्यः परिवव्रुरेनम् ॥१४॥

अन्वय—भूषणताम्, उपेयुषां, दैत्यपतेः, प्राणच्छिदां, नखानां, क्षतेन, प्रकाशकार्कश्यगुणौ, स्तनौ, दधानाः, तरुण्यः, एनं, परिवव्रुः।

पदार्थ—भूषणतामुपेयुषां=भूषणताको प्राप्त। दैत्यपतेः=हिरण्यकशिपुके, प्राणच्छिदां=प्राणोंको नष्ट करनेवाले। नखानां=नखोंके। क्षतेन=घावसे। प्रकाशकार्कश्यगुणौ=स्पष्ट रूपसे कठोरता रूप गुणको (धारण किये)। स्तनौ=स्तनोंको, दधानाः=धारण की हुई। तरुण्यः=युवतियाँ। एनं=इस (श्रीकृष्ण) को। परिवव्रुः=घेर लीं।

सर्वङ्कषा—अथ देवीसहचरस्यैवास्य यात्रेति सूचयन् प्रसाधनविधेः फलमाह—प्राणेति ॥ भूषणतामुपेयुषाम्, न तु प्रहरणवतामिति भावः। दैत्यपतेः =हिरण्यकशिपोः प्राणच्छिदां=प्राणमुषां प्राणापहारिणाम्। वज्रादपि कठोराणामित्यर्थः। नखानां क्षतेन=व्रणेन प्रकाशो=व्यक्तः कार्कश्यमेव गुणो ययोस्तौ स्तनौ। स्तनानित्यर्थः। जातावेकवचने प्राप्ते जातिभूयस्सु स्तनादिषु जातेर्द्वित्वविशिष्टत्वाद् द्विवचनम्। यथाह वामनः—'स्तनादीनां द्वित्वविशिष्टा जातिः प्रायेण' इति। दधानास्तरुण्यः युवतयः। 'वयसि प्रथमे' इति ङीप्। एनम्= हरिं परिवव्रुः। अत्र हरिनखानां नरहरिनखभेदेऽप्यभेदोक्त्या स्तनयोश्च तादृक्काठिन्यासम्बन्धेऽपि तत्सम्बन्धोक्त्यतिशयोक्ती तयोश्च सापेक्षत्वात् संकरः ॥१४॥

भावार्थ—दैत्यराज हिरण्यकशिपुका प्राण ले लेनेवाले (कठोर, श्रीकृष्णके) नखोंके क्षत जिनपर शोभित होकर उनकी कठोरताको व्यक्त कर रहे हैं, ऐसे स्तनोंवाली युवतियोंने इनको (श्रीकृष्णको) घेर लिया।

टिप्पणी—युवतियों (श्रीकृष्ण-पत्नियोंके) घेर लेनेका अर्थ है कि वे भी उनके साथ जानेको तैयार हो गईं। नखक्षत स्त्रियों की सौभाग्यशालिता-का सूचक है अतः काव्योंमें इसका प्रायः वर्णन किया जाता है। हिरण्य-कशिपुका प्राणान्त करनेवाले नखोंसे श्रीकृष्णके नृसिंहावतारका स्मरण किया गया है और वज्रके समान कठोर जिन नखोंसे महादैत्यका वक्षस्थल विदीर्ण हो गया, वे नख जिनपर केवल क्षतमात्र कर पाये, इस कथनसे स्तनों-की कठोरता व्यक्त होती है ॥१४॥

आकर्षतेवोर्ध्वमतिकृशीयानत्युन्नतत्वात्कुचमण्डलेन।
ननाम मध्योऽतिगुरुत्वभाजा नितान्तमाक्रान्त इवाङ्गनानाम् ॥१५॥

अन्वय :—अत्युन्नतत्वात्, ऊर्ध्वम्, आकर्षता, इव, अतिगुरुत्वभाजा, कुचमण्डलेन, नितान्तम्, आक्रान्तः, इव, अतिकृशीयान्, अंगनानां मध्यः ननाम।

पदार्थ—अत्युन्नतत्वात्=अत्यन्त ऊँचा होने से। ऊर्ध्वम्=ऊपरकी ओर। आकर्षता इव=खींचते हुए से। अतिगुरुत्वभाजा=अत्यन्त भार को (महत्त्व को) धारण करते हुए। कुचमण्डलेन=स्तनोंके घेरेसे। नितान्तं=निरन्तर। आक्रान्तः इव=दबाया हुआ सा। अतिकृशीयान्=अत्यन्त दुबला। अङ्गनानां=(उन) तरुणियोंका, मध्यः=कटिभाग। ननाम=झुक गया था।

सर्वङ्कषा—आकर्षतेति॥ अत्युन्नतत्वाद्धेतोः ऊर्ध्वमाकर्षतेव नमन्तम् मध्यमुन्नमयतेव स्थितेनेत्युत्प्रेक्षा। अतिगुरुत्वम्=अतिभारत्वम्, अतिप्रवृद्धत्वं च भजतीति भाक्। 'भजो ण्विः' तेनाङ्गनानां कुचमण्डलेनातिकृशीयान्=अत्यन्तकृशतरः तनीयान्, क्षीणश्च। 'र ऋतो हलादेर्लघोः' इति रेफादेशः। मध्यो नितान्तमाक्रान्तः=पीड़ित इव ननाम=नतः, प्रणतश्च। अत्र मध्यकुचमण्डलयोर्विशेषणसाम्यादरिविजिगीषुराजप्रतीतेः समासोक्तिः। तथा वाच्ययोः प्रतीयमानाभेदेनाक्रमणक्रियाकर्मकर्तृभावसम्भावितेयं नमनस्या-क्रमणहेतुकत्वोत्प्रेक्षेत्यनयोः संकरः। उत्प्रेक्षयोस्तु नैरपेक्ष्यादसंसृष्टिरेवेति विवेकः ॥१५॥

भावार्थ—अत्यन्त ऊंचे होनेसे ऊपरकी ओर खींचते हुए से विशाल-स्तनमण्डल द्वारा अत्यन्त सताया हुआ सा, अतः अत्यन्त दुबला, इन तरुणियोंका मध्यभाग झुक गया था।

अन्वयः—विरोधिनां, विग्रहभेददक्षा, क्वचित्, अस्खलन्ती, नित्यं, सन्निहिता, मूर्ता, शक्तिः, इव, कौमोदकी, हरेः, चेतः, निकामं, मोदयतिस्म ।

पदार्थ—विरोधिनां=विरोधियों (शत्रुओं )के । विग्रहभेददक्षा=शरीरको नष्ट करनेमें कुशल । क्वचित्=कहीं भी । अस्खलन्ती=निष्फल न होनेवाली । नित्यं=सर्वदा । सन्निहिता=समीपमें रहनेवाली । मूर्ता=मूर्तिमती । शक्तिः इव=सामर्थ्यकी तरह । कौमोदकी=(इस नामकी) गदा । हरेः=श्रीकृष्णके । चेतः=चित्तको । मोदयतिस्म=आनन्दित करती थी ।

सर्वङ्कषा—विरोधिनामिति ॥ विरोधिनां=वैरिणां विग्रहभेदे=शरीरविदारणे दक्षा । 'शरीरं वर्ष्म विग्रहः' इत्यमरः । क्वचित्=क्वाप्यस्खलन्ती=सर्वत्राप्रतिहतवृत्तिरित्यर्थः । नित्यं सन्निहिता=अनपायिनी । अत एव मूर्ता=मूर्तिमती शक्तिः=सामर्थ्यमिव स्थितेत्युत्प्रेक्षा । कौमोदकी=गदा हरेश्चेतो निकामं मोदयति स्म । स्वसन्निधानेनेति भावः ॥

भावार्थ—शत्रुओंके शरीरोंको नष्ट करनेमें कुशल, कभी निष्फल न होनेवाली, नित्य समीपवर्तिनी, मूर्तिमान् सामर्थ्य जैसी, कौमोदकी नामकी गदाने श्रीकृष्णके चित्तको उल्लसित किया ।

टि०—अर्थात् सुदर्शन चक्रके बाद उन्होंने कौमोदकी गदाको धारण किया । एक एक करके भगवान् कृष्णके दिव्य अस्त्र उनके पास आने लगे ॥१८॥

न केवलं यः स्वतया मुरारेरनन्यसाधारणतां दधानः ।
अत्यर्थमुद्वेजयिता परेषां नाम्नापि तस्यैव स नन्दकोऽभूत् ॥१९॥

अन्वय :—अनन्यसाधारणतां, दधानः, यः, केवलं, मुरारेः, स्वतया न, परेषाम्, अत्यर्थम्, उद्वेजयिता (सन्), नाम्नापि स तस्यैव नन्दकः अभूत् ।

पदार्थ—अनन्यसाधारणतां=दूसरोंके लिये असामान्यताको । दधानः=धारण करता हुआ । यः जो (नन्दक नामका खड्ग) केवलं=केवल । मुरारेः=श्रीकृष्णका । स्वतया न=अपना होनेसे नहीं । परेषां=शत्रुओंका । अत्यर्थम्=अत्यन्त । उद्वेजयिता=उद्वेगकारक । नाम्नापि=नामसे भी । तस्यैव=उसी (श्रीकृष्ण) का । नन्दकः=आनन्दित करनेवाला । अभूत्=हुआ ।

सर्वङ्कषा—न केवलमिति ॥ अन्यस्य साधारणो न भवतीति अनन्यसाधारणस्तस्य भावस्तत्ता तां दधानः, तथापि यो नन्दकः स्वतया=केवलं गजाश्वादिवत्स्वेनैवं मुरारेर्नन्दको न, किन्तु परेषां=शत्रणामत्यर्थमुद्वेजयिता=भीषयिता

सन् । अत एव नाम्नापि=चन्द्रादिवन्नन्दयतीति नन्दक इत्यन्वर्थसंज्ञाबलेनापि । नन्दयितृत्वेनापीति यावत् । तस्यैव=तदीय एव योऽन्यसाधारणत्वात्परोद्वेजकत्वाच्च तस्यैव नन्दकः, नन्दयिता चेत्यर्थः । स नन्दको=नन्दकाख्यः खड्गोऽभूत् । सन्निहितोऽभूदित्यर्थः । सम्बन्धानुवादेन सन्निधानमेवात्र निधेयं प्रकरणात् । अत्रान्यसाधारणत्वपरोद्वेजकत्वपदार्थाभ्यां विशेषणगत्या नन्दकस्य तदीयतासमर्थनात् पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्गमलङ्कारः ॥१९॥

भावार्थ—दूसरोंके लिए असामान्यसा जो, केवल श्रीकृष्णका अपना है इसलिये नहीं प्रत्युत शत्रुओंका उद्वेजक होनेके कारण (नन्दक इस) नाम से भी उनको आनन्द ही देनेवाला था ।

टि०—ऐसा नन्दक नामका खड्ग भी उनके पास आ उपस्थित हुआ । नन्दक शब्दका अर्थ है आनन्द करने (देने) वाला । श्रीकृष्णके खड्गका नाम नन्दक था । वह केवल नाममात्रसे ही नन्दक था या श्रीकृष्णका अपना होनेसे उन्हें प्रिय था, ऐसी बात नहीं प्रत्युत शत्रुओंका अत्यन्त संहारक होने से भी वह उनके लिए नन्दक ( आनन्ददायक ) था, यह भाव है ॥१९॥

न नीतमन्येन नतिं कदाचित्कर्णान्तिकप्राप्तगुणं क्रियासु ।
विधेयमस्याभवदन्तिकस्थं शार्ङ्गं धनुर्मित्रमिव द्रढीयः ॥२०॥

अन्वय—अन्येन, कदाचित्, नतिं, न, नीतं, क्रियासु, कर्णान्तिकप्राप्तगुणं, विधेयं, द्रढीयः, शार्ङ्गं, धनुः, (एवंभूतं) मित्रमिव, अस्य, अन्तिकस्थम्, अभवत् ।

पदार्थ—अन्येन=दूसरेसे । कदाचित्=कभी । नतिं=झुकावको । न नीतं=न प्राप्त । क्रियासु=लड़ाइयोंमें । कर्णान्तिकप्राप्तगुणं=कानके समीप पहुँची है डोरी (मौर्वी) जिसकी, ऐसा । विधेयं=वशीभूत । द्रढीयः=अत्यन्त दृढ़ । शार्ङ्गं धनुः=सींगसे बना (या शार्ङ्ग नामक) धनुष (कदाचित् नतिं न नीतं=कभी दूसरेके द्वारा अपनी ओर न झुकाये जानेवाले । क्रियासु=कार्योंमें । विधेयं=वशीभूत । कर्णान्तिकप्राप्तगुणं=कानके पास आकर गुण ( अच्छी राय ) देनेवाले । द्रढीयः=दृढ़तम । मित्रमिव=मित्रकी तरह । अस्य=इस (श्रीकृष्ण) के । अन्तिकस्थं=समीपमें । अभवत्=(उपस्थित) हो गया ।

सर्वङ्कषा—न नीतमिति ॥ अन्येन=पुरुषान्तरेण नतिम्=आकर्षणं भेदेन स्वानुकूल्यं च न नीतं=न प्रापितम्, क्रियासु=रणकर्मसु, हिताहितकृत्येषु च कर्णान्तिकं=कर्णगोचरं प्राप्तो गुणो=मौर्वी, आप्तताधर्मश्च यस्य तद्विधेयं क्रियासु वश्यं द्रढीयः=दृढ़तरम् । पीडासहतरमिति यावत् । शृङ्गस्य विकारः शार्ङ्गं नाम धनुः मित्रमिवास्य=हरेरन्तिकस्थं=सन्निहितमभवत् ॥२०॥

भावार्थ—जिसे दूसरा कोई झुका नहीं सकता, लड़ाईमें कानतक जिसकी डोरी खींची जाती है, जो अत्यन्त वशीभूत है ऐसा दृढ़ शार्ङ्ग धनुष (जिसे कोई अपने पक्षमें नहीं कर सकता, जो सदा सत्परामर्श देता है और कार्योंमें अपने अधीन रहता है ऐसे दृढ़) मित्रकी तरह समीप आ उपस्थित हुआ ॥ २० ॥

प्रवृद्धमन्द्राम्बुदधीरनादः कृष्णार्णवाभ्यर्णचरैकहंसः ।
मन्दानिलापूरकृतं दधानो निध्वानमश्रूयत पाञ्चजन्यः ॥२१॥

अन्वयः—प्रवृद्धमन्द्राम्बुदधीरनादः, कृष्णार्णवाभ्यर्णचरैकहंसः, मन्दानिलापूरकृतं निध्वानं दधानः, पाञ्चजन्यः अश्रूयत ।

पदार्थ—प्रवृद्धमन्द्राम्बुदधीरनादः=बढ़ता हुआ और गम्भीर बादलकी सी मनोहर ध्वनिवाला । कृष्णार्णवाभ्यर्णचरैकहंसः=कृष्णरूपी समुद्रके समीप विचरण करनेवाले एक हंस-सा । मन्दानिलापूरकृतं=मन्द-मन्द वायुके भरनेसे उत्पन्न । निध्वानं=ध्वनिको । दधानः=धारण करता हुआ । पाञ्चजन्यः=इस नामका शंख । अश्रूयत=सुनाई दिया ।

सर्वङ्कषा—प्रवृद्धेति ॥ धियं रातीति धीरो=मनोहरः मन्द्रो=गम्भीरोऽम्बुदस्य=मेघस्येव धीरश्च नादः प्रवृद्धो येन सः प्रवृद्धमन्द्राम्बुदधीरनाद इत्युपमा । कृष्ण एवार्णवः=समुद्रस्तस्याभ्यर्णचरः=अन्तिकचरः । 'उपकण्ठान्तिकाभ्यर्णा' इत्यमरः । स चासावेकहंसश्चेति श्लिष्टपरम्परितरूपकम् । मन्दानिलस्य आपूरः=आपूरणं तेन कृतं=जनितं निध्वानं दधानः । अनाध्मातोऽपि मन्दमारुतप्रवेशादेव ध्वनतीति पाटवादतिशयोक्तिः । ध्वन्यसम्बन्धेऽपि सम्बन्धकथनात् । पञ्चजनो नाम कश्चिदसुरस्तत्र भवः पाञ्चजन्योऽस्य शङ्खः । 'बहिर्देवपञ्चजनेभ्यश्च वक्तव्यम्' इति ञ्यप्रत्ययः । अश्रूयत=श्रूयते स्म । पाञ्चजन्योऽपि सन्निहितोऽभूदित्यर्थः । वीणा श्रूयते, पुष्पाण्याघ्रायन्ते इत्यादिवद्धर्मधर्मिणोरभेदोपचारात्पाञ्चजन्यस्य श्रवणोक्तिः ॥२१॥

भावार्थ—मेघकी गर्जनाके समान क्रमशः बढ़ती हुई, गम्भीर और मनोहर ध्वनिवाला, कृष्णरूप समुद्रके समीपवर्ती राजहंस-सा, धीरे-धीरे मुखकी वायुके प्रवेशसे उत्पन्न शब्दको धारण करता हुआ पाञ्चजन्य सुनाई पड़ा ।

टिप्पणी—कृष्ण साँवले हैं अतः उनमें समुद्रका आरोप किया है और पाञ्चजन्य सफेद है इसलिये उसमें हंसका । जैसे साँवले समुद्रमें सफेद हंस दीखता है ऐसे ही साँवले कृष्णके हाथमें पाञ्चजन्य उपस्थित हो गया यह तात्पर्य है । ऊपर कहे हुए धनुष आदिके लिए समीपमें उपस्थित हुए, ऐसा प्रयोग

किया है किन्तु पाञ्चजन्यके लिए अश्रूयत ( =सुना गया ) प्रयोग है। जैसे वीणाका शब्द सुनाई पड़ता है, फूलोंको गन्ध सूँघी जाती हैं फिर भी वीणा सुनाई पड़ी फूल सूँघे गये ऐसा प्रयोग होता है क्योंकि धर्म और धर्मीमें अभेद कर लिया जाता है, इसी प्रकार पाञ्चजन्य सुना गया यह प्रयोग भी है। अभ्यर्ण शब्द समीपवाची है 'अभ्यर्द्यतेस्म' इस अर्थमें अभिपूर्वक अर्द् गतौ धातुसे क्त प्रत्यय, निष्ठाके तको न 'अभेश्चाविदूर्ये' सूत्रसे इट्का अभाव। टीकाकार वल्लभने "प्रवृद्धमन्द्राम्बुदनादधीरम्" पाठ माना है जो अपेक्षाकृत अच्छा है ॥२१॥

रराज सम्पादकमिष्टसिद्धेः सर्वासु दिक्ष्वप्रतिषिद्धमार्गम्।
महारथः पुष्यरथं रथाङ्गी क्षिप्रं क्षपानाथ इवाधिरूढः ॥२२॥

अन्वय :—महारथः, रथाङ्गी, इष्टसिद्धेः सम्पादकं, सर्वासु दिक्षु अप्रतिषिद्धमार्गं, क्षिप्रं, पुष्यरथम्, अधिरूढः ( इष्टसिद्धेः सम्पादकं, सर्वासु दिक्षु अप्रतिषिद्धमार्गं क्षिप्रं पुष्यरथं आरूढः ) क्षपानाथ इव रराज।

पदार्थ—महारथः=महारथी। रथाङ्गी=चक्रधारी (श्रीकृष्ण)। इष्टसिद्धेः सम्पादकं=मनोरथपूर्ण करनेवाले। सर्वासु दिक्षु=सभी दिशाओंमें। अप्रतिषिद्धमार्गं=बेरोक-टोक जानेवाले। क्षिप्रं=द्रुतगामी। पुष्यरथं=पुष्य नामक रथमें। अधिरूढः=आरूढ़ हुए। ( इष्टसिद्धेः संपादकं=मनोरथ पूर्ण करनेवाले। सर्वासु दिक्षु अप्रतिषिद्धमार्गं=सब दिशाओंमें जानेके लिए प्रशस्त। क्षिप्रं=क्षिप्रसंज्ञक। पुष्यरथं=पुष्यनक्षत्ररूप रथमें। अधिरूढः=आरूढ़ हुए ) क्षपानाथ इव=चन्द्रमाकी तरह। रराज=शोभित हुए।

सर्वङ्कषा—रराजेति ॥ महान् रथो यस्य महारथः=रथिकविशेषः। 'आत्मानं सारथिं चाश्वान् रक्षन् युद्धयेत यो नरः। स महारथसंज्ञः स्यादित्याहुर्नीतिकोविदाः ॥' इति। रथाङ्गं चक्रमस्यास्तीति रथाङ्गी=हरिः इष्टसिद्धेः सम्पादकं लक्षणवत्त्वात्। 'पुष्यः सर्वार्थसाधकः' इति शास्त्रादिति भावः। सर्वासु दिक्ष्वप्रतिषिद्धमार्गम्=अनिषिद्ध-गमनमित्यर्थः। अधिष्ठानशक्तेर्निरङ्कुशत्वात्। 'पुष्यो हस्तो मैत्रमप्याश्विनश्च चत्वार्याहुः सर्वदिग्द्वारकाणि' इति शास्त्रादिति भावः। क्षिप्रगामिनम्, अन्यत्र क्षिप्रनामकम्। 'क्षिप्रं चाश्विदिनेशपुष्यम्' इति शास्त्रात्। पुष्यरथं=क्रीडारथम्। 'असौ पुष्यरथश्चक्रयानं न समराय यत्' इत्यमरः। अधिरूढः सन् पुष्यो रथ इव तं पुष्यरथमधिरूढः पुष्यनक्षत्रगतः क्षपानाथः=चन्द्र इव रराज ॥२२॥

भावार्थ—महारथी एवं चक्रधारी श्रीकृष्ण, ( आरूढ़ व्यक्तिकी ) इच्छाके अनुसार चलनेवाले, सभी दिशाओंमें अप्रतिहत गतिवाले, शीघ्रगामी पुष्यनामक

रथपर आरूढ़ हुए ( कार्य सिद्धि करनेवाले, सभी दिशाओंमें यात्राके लिये प्रशस्त तथा क्षिप्र नामक पुष्यनक्षत्ररूप रथपर आरूढ़ हुए ) चन्द्रमा जैसे शोभित हुए।

टिप्पणी—भगवान् कृष्ण अपने पुष्यरथपर आरूढ़ हुए। उनका रथ इष्ट-सिद्धिका संपादक अर्थात् चालककी इच्छानुसार चलनेवाला है, किसी भी दिशामें वेरोक-टोक जा सकता है, क्षिप्र=(शीघ्रगामी) है। उस समय वे पुष्य नक्षत्ररूप रथपर आरूढ़ हुए चन्द्रमा जैसे शोभित हो रहे थे, क्योंकि पुष्य भी इष्टसिद्धिका संपादक है अर्थात् इस नक्षत्रमें जो कार्य किया जाय वह सिद्ध होता है, यह सर्वदिग्द्वार नक्षत्र कहा जाता है अर्थात् इस नक्षत्रमें किसी भी दिशाकी यात्रा की जा सकती है। पुष्य, हस्त, श्रवण और अश्विनी ये ४ नक्षत्र सर्वदिग्द्वार कहलाते हैं। यह क्षिप्र संज्ञक नक्षत्र है।

यहाँ केवल पुष्यरथके श्लेपको पूर्ण करनेकी दृष्टिसे श्रीकृष्णकी चन्द्रमासे उपमा दी गई हैं अन्यथा साँवले श्रीकृष्ण श्वेत चन्द्रमाके उपमेय कैसे हो सकते हैं यह माघ ही समझें। महारथः और रथाङ्गीमें विरोधाभास भी है ॥२२॥

ध्वजाग्रधामा ददृशेऽथ शौरेः संक्रान्तमूर्तिर्मणिमेदिनीषु।
फणावतस्त्रासयितुं रसायास्तलं विविक्षन्निव पन्नगारिः ॥२३॥

अन्वय :—अथ शौरेः, ध्वजाग्रधामा, फणावतः त्रासयितुं रसायाः तलं विविक्षन् इव, मणिमेदिनीषु संक्रान्तमूर्तिः, पन्नगारिः ददृशे।

पदार्थ—अथ=रथारुढ़ होनेके वाद। शौरेः=श्रीकृष्णकी। ध्वजाग्रधामा=ध्वजाके अग्रभागमें रहनेवाला। फणावतः=फनोंवाले ( सर्पोंको )। त्रासयितुं=डरानेके लिए। रसायाः=पृथ्वीके। तलं=नीचे (पातालमें)। विविक्षन् इव=घुसनेकी चेष्टा करता हुआ सा। मणिमेदिनीषु=मणिमय भूमि ( फर्श )पर। संक्रान्तमूर्तिः=प्रतिविम्बित देहवाला। पन्नगारिः=गरुड़। ददृशे=दिखाई दिया।

सर्वङ्कषा—ध्वजेति ॥ अथ रथारोहणानन्तरं शौरेः=कृष्णस्य ध्वजाग्रं धाम=स्थानं यस्य सः। मणिमेदिनीषु=मणिमयकुट्टिमेषु संक्रान्त-मूर्तिः=प्रतिविम्बिताङ्गः सन् पन्नगारिः=गरुत्मान् फणावतः=सर्पान् त्रास-यितुं=द्रावयितुं रसायास्तलं=पातालं विविक्षन्। प्रवेष्टुमिच्छन्निवेत्युत्प्रेक्षा। विशतेः सन्नन्ताल्लटः शत्रादेशः। ददृशे=दृष्टः। सोऽपि सन्निहितोऽभूदित्यर्थः ॥२३॥

भावार्थ—भगवान् कृष्णकी ध्वजाके अग्रभागमें रहनेवाला, सर्पोंको

रानेके लिए पातालमें प्रवेश करना चाहता हुआ सा, मणिमय फर्शपर पड़ते
ए प्रतिबिम्बवाला गरुड़ भी वहाँ दीख पड़ा (उपस्थित हो गया)।

टिप्पणी—जिस देवताका जो वाहन है उसीका चिह्न उस देवताकी
ध्वजापर रहता है। भगवान् विष्णुका वाहन गरुड़ है अतः उनकी ध्वजापर
गरुड़की मूर्ति बनी है और उन्हें गरुड़ध्वज कहा जाता है। इसी प्रकार अन्य
देवता भी, जैसे शिवजी वृषभध्वज, गणेश मूषकध्वज आदि कहे जाते हैं।
ऊँची ध्वजामें बने गरुड़का प्रतिबिम्ब मणिमय फर्शपर पड़ रहा है, कवि उत्प्रेक्षा
करता है कि भूमिके अन्दर दीखते हुए गरुड़के प्रतिबिम्बसे प्रतीत होता है कि
मानो वह पातालमें नागोंको डरानेके लिए जा रहा है। नागलोक पातालमें रहते
हैं ऐसा पुराणोंमें प्रसिद्ध है। जहाँ भगवान् कृष्णकी सारी सामग्री वहाँपर उप-
स्थित हुई वहाँ उनका वाहन गरुड़ भी उपस्थित हो गया, यह तात्पर्य है ॥२३॥

यियासतस्तस्य महीध्ररन्ध्रभिदापटीयान् पटहप्रणादः।
जलान्तराणीव महार्णवौघः शब्दान्तराण्यन्तरयाञ्चकार ॥२४॥

अन्वय :—यियासतः तस्य, महीध्ररन्ध्रभिदापटीयान् पटहप्रणादः,
महार्णवौघः जलान्तराणि इव, शब्दान्तराणि, अन्तरयाञ्चकार।

पदार्थ—यियासतः=यात्राकी इच्छावाले। तस्य=उस ( श्रीकृष्ण ) का।
महीध्ररन्ध्रभिदापटीयान्=पर्वतोंके छिद्रोंको फाड़ डालनेमें समर्थ। पटहप्रणादः=
नगाड़ेका शब्द। महार्णवौघः=महासमुद्रके जलका प्रवाह। जलान्तराणि इव=
अन्य जलोंको जैसे। शब्दान्तराणि=अन्य ( वाद्योंके ) शब्दोंको। अन्तरयाञ्च-
कार=ढक देता था।

सर्वङ्कषा—यियासत इति ॥ यातुमिच्छतो यियासतः। यातेः सन्नन्ता-
ल्लटः शत्रादेशः। तस्य=हरेः सम्बन्धी। महीं धरन्तीति महीध्राः=पर्वताः।
मूलविभुजादित्वात्कप्रत्ययः। यदाह वामनः—'महीध्रादयो मूलविभुजादिदर्शनात्'
इति। तेषां रन्ध्राणि=विलानि तेषां भिदा=भेदनम्। 'षिद्भिदादिभ्योऽङ्'
तस्यां पटीयान्=समर्थतरः पटहप्रणादः=आनकघोषः महार्णवस्यौघः=समुद्रस्य
प्रवाहः। अन्यानि जलानि जलान्तराणीव। 'सुप्सुपा—' इति समासः। अन्यान्
शब्दान् शब्दान्तराणि। पूर्ववत्समासः। अन्तरयाञ्चकार=अन्तर्हितानि
चकार। छादयामासेत्यर्थः। अन्तरशब्दादन्तर्धानार्थात् 'तत्करोति—' ( ग० )
इति ण्यन्ताल्लिट्। 'अन्तरमवकाशावधिपरिधानान्तर्धिभेदतादर्थ्ये' इत्युभय-
त्राप्यमरः ॥२४॥

भावार्थ—भगवान् कृष्णके यात्राके लिए प्रस्थान करते समय, पर्वतोंके छिद्रोंको भी फाड़ डालनेवाला जो नगाड़े बजनेका शब्द हुआ उससे दूसरे वाद्योंके शब्द ऐसे दब गये जैसे महासमुद्रके जलका प्रवाह अन्य जलोंको दबा लेता है।

टिप्पणी—भगवान्की यात्राके प्रस्थानके समय जो नगाड़ा बजा उसकी गर्जनाके सामने दूसरे कोई शब्द सुनाई नहीं पड़ते थे, यह तात्पर्य है ॥२४॥

यतः स भर्ता जगतां जगाम धर्त्रा धरित्र्याः फणिना ततोऽधः।
महाभराभुग्नशिरःसहस्रसाहायकव्यग्रभुजं प्रसस्रे ॥ २५ ॥

अन्वयः—जगतां भर्ता सः, यतः जगाम, धरित्र्याः धर्त्रा फणिना, ततः अधः, महाभराभुग्नशिरःसहस्रसाहायकव्यग्रभुजं प्रसस्रे।

पदार्थ—जगतां भर्ता=संसारको धारण करनेवाले। सः=वह (श्रीकृष्ण)। यतः जगाम=जहाँ जाते (जहाँपर पैर रखते)। ततोऽधः=उसके नीचे। धरित्र्याः धर्त्रा=पृथ्वीको धारण करनेवाले। फणिना=सर्प (शेषनाग) द्वारा। महाभर=अत्यन्त भारसे। आभुग्न=झुके हुए। शिरःसहस्र=हजारों मस्तकोंकी। साहायक=सहायतामें। व्यग्रभुज=व्यस्त भुजाओंवाला होकर। प्रसस्रे=सरका जाता था।

सर्वङ्कषा—यत इति ॥ जगतां भर्ता=धारयिता। कुक्षिस्थाखिललोक इत्यर्थः। 'कर्तृकर्मणोः कृति' इति कर्मणि षष्ठी। सः=हरिः यतः=येन भूमार्गेण जगाम ततः=तस्मिन्भूभागे अधः=पाताले धरित्र्याः=धरण्याः धर्त्रा=धारयित्रा। पूर्ववत्षष्ठी। फणिना=शेषेण। महता भरेण आसमन्ताद् भुग्नस्य=कुब्जीभूतस्य शिरःसहस्रस्य सहायके=सहायकर्माणि। 'योपधाद् गुरूपोत्तमाद् वुञ्-' व्यग्राः=त्वरमाणा भुजा यस्मिंस्तद्यथा तथा प्रसस्रे=प्रसृतम्। भावे लिट्। हरिश्चचालेत्यर्थः अत्र शेषस्य त्रिशिष्टप्रसरणासम्बन्धेऽपि सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिः ॥ २५ ॥

भावार्थ—त्रिभुवनको अपने उदरमें धारण करनेवाले श्रीकृष्ण जहाँपर पैर रखते थे उसके नीचे, पृथ्वीको धारण करनेवाला शेषनाग, अत्यन्त भारके कारण दब जानेसे झुके हुए अपने हजारों फणाओंको शीघ्र हाथोंका सहारा देकर तब आगे सरकता था।

टिप्पणी—लोकमें भी देखा जाता है कि मस्तकपर बोझ भारी हुआ तो उसे हाथोंका सहारा देते हैं। इसी प्रकार त्रिभुवनको अपनी कुक्षिमें धारण

